भगवान श्री कुन्दकुन्द-कहान जैन शास्त्रमाला पुष्प १७



श्री परमात्मने नमः

श्रीमद् भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवप्रणीत

श्री

# नियमसार

मूल गाथाएँ, संस्कृत छाया, हिन्दी पद्यानुवाद,
श्री पद्मप्रभमलधारिदेवविरचित संस्कृतटीका
और उसके हिन्दी अनुवाद सहित

*

गुजराती अनुवादक :

श्री हिंमतलाल जेठालाल शाह

( बी एस सी )

*

हिन्दी अनुवादक :

श्री मगनलाल जैन

*

प्रकाशक :

श्री दिगम्बर जैन स्वाध्याय मंदिर ट्रस्ट
सोनगढ़ ( सौराष्ट्र )

इस ग्रन्थ में फार्म ५३ में ३० × ४० = ७० पौंड साइज का ऑफसेट प्रिंटिंग कागज ४२ रीम लगा है।

प्रथमावृत्ति ११०० श्री सेठी दि० जैन ग्रन्थमाला वीर सं० २४८७

द्वितीयावृत्ति १५०० श्री दि० जैन स्वाध्याय मंदिर ट्रस्ट वीर सं० २४९८

मूल्य ४) —चार रुपया

मुद्रक :

नेमीचन्द बाकलीवाल

कमल प्रिन्टर्स,

मदनगंज-किशनगढ़ ( राजस्थान )

 अर्पण 

जिन्होंने इस पामर पर उपकार किया है जिनकी प्रेरणा और
कृपा से नियमसारका यह अनुवाद हुआ है, जिन्हें नियमसारके
प्रति पारावार भक्ति है, नियमसार में भरे हुए अमूल्य
अध्यात्मनिधानोंको प्रगट करके जो नियमसारकी अलौ-
किक प्रभावना कर रहे हैं, नियमसारके हार्दरूप
परम पारिणामिक भावका अनुभव करके जो
निजकल्याण साध रहे हैं और निरन्तर उसका
धारावाही उपदेश देकर भारतके भव्य
जीवोंको कल्याणमार्ग पर ले जा रहे हैं,
उन परमपूज्य परमोपकारी कल्याण-
मूर्ति सद्गुरुदेव (श्री कानजी
स्वामी) को यह अनुवाद—
अत्यन्त भक्तिभावसे
अर्पण करता हूँ।

संस्कृत टीकाके गुजराती भाषा में
प्रथम अनुवादक
**हिंमतलाल जेठालाल शाह**

# आभार

इस नियमसार शास्त्र का लागत रुपया ७)२५ पैसा है किन्तु शास्त्र स्वाध्याय में रुचि रखनेवाले धर्म जिज्ञासु भाई अधिक लाभ ले सकें, इस कारण प्राप्त धन राशि का उपयोग शुल्क कम करने में हुआ है।

५००१) श्री दीपचन्दजी सेठिया द्वारा नारायण परिवार ज्ञान फण्ड में से, (सरदार शहर)

# प्रकाशकीय निवेदन



मोक्षमार्ग के सच्चे प्रणेता, परमहितोपदेशक, सर्वज्ञवीतराग श्री अन्तिम तीर्थंकर भगवान श्री महावीर प्रभु हुये, फिर श्री गौतम गणधर देव के बाद तुरन्त ही श्री कुन्दकुन्दाचार्य देव का नाम मङ्गलाचरण में लिया जाता है। अतः मूलसंघमें अग्रणी श्री कुन्दकुन्दाचार्य का स्थान-अनेक पवित्र और दिव्य विशेषताओं के कारण परमश्रद्धाके साथ भव्यजनों के चित्तमें सम्मान पूर्वक अङ्कित है।

विद्यमान सत्‌शास्त्रोंमें अध्यात्मशास्त्रोंके कर्ता जो गण्यमान्य दिगम्बर जैनाचार्य हुये हैं उनमें से सर्वोत्तम शास्त्रकर्ताके रूपमें श्री कुन्दकुन्दाचार्यका स्थान अद्वितीय है और उनके शास्त्रोंका सम्यक् अनेकान्तमय गम्भीर रहस्यको अतिस्पष्ट-सर्वांगरूपसे प्रकाशमें लानेवाले टीकाकार श्री अमृतचन्द्राचार्यका स्थान भी अद्वितीय है, इस नियमसार शास्त्रके टीकाकार श्री पद्मप्रभमलधारिदेव भी उच्च कोटिके टीकाकार और कवि थे, उनकी अनुपम कलशरूपमें काव्यकलाको पढ़कर जो पवित्रतम अध्यात्मरसका स्वाद चखनेवाले जिज्ञासु हैं वे लोकोत्तर तत्त्वज्ञान की महानता और श्री पद्मप्रभमलधारिदेव की परम अद्‌भुत अलौकिक काव्यरचनाको यथाशक्ति ठीक रूपमें समझ सकते हैं। अतः भव्य जीव उन्हें विशेष उपकारी मानते हैं।

इस शास्त्रके मूलकर्ता भगवान श्री कुन्दकुन्दाचार्यदेव और टीकाकार श्री पद्मप्रभमलधारिदेव हैं ( ११ वीं शतीमें ) जो महान पवित्र निर्ग्रन्थ दिगम्बर मुनि थे। टीकाके काव्योंमें उन्होंने जो अनेक अलंकार भरे हैं उनमें गूढ़ तत्त्वज्ञानको सुगम सरल और रोचक बनाया है उपरान्त उनकी गहरी आध्यात्मिकता तथा उनके विशुद्ध ब्रह्मचर्यतेजकी प्रभाके साथ विशेष निर्भयता झलक रही है।

श्री कुन्दकुन्द भगवान रचित शास्त्रोंमें श्री समयसार, प्रवचनसार, अष्टपाहुड़ और पंचास्तिकाय वे जितने प्रसिद्ध हुये, उतनी इस शास्त्र की प्रसिद्धि नहीं थी परन्तु मुमुक्षुओंके सौभाग्यसे आजकल यह विशेष प्रसिद्धिमें आया है। आज से करीब ४७ साल पहले यह शास्त्र कठिन खोजके द्वारा प्राप्त करके सं० टीका तथा उनके आधार

पर ब्रह्मचारी श्री शीतलप्रसादजी द्वारा किये गये हिन्दी अनुवाद सहित ब्र० जी द्वारा ही प्रकाशित हुआ था। तत्पश्चात् वि० सं० २००७ ईस्वी सन् १९५१ में दिगम्बर जैन स्वाध्याय मंदिर ट्रस्ट (सोनगढ़, सौराष्ट्र) की ओर से यह ग्रन्थ गुजराती भाषामें मूल गाथा तथा संस्कृत टीकाके अक्षरशः प्रमाणिक अनुवाद सहित प्रकाशित हुआ, प्राचीन हस्तलिखित प्रतियाँ प्राप्त करके उचित श्रमद्वारा मूल कापीमें से सीधा अनुवाद गुजराती भाषामें हुआ है।

श्री कुन्दकुन्द भगवानके "प्राभृतत्रय" के साथ उनके इस नियमसार को मिला कर कहा जाये तो जैन शासनमें यह चारों पवित्र परमागम कुन्दकुन्द प्रभुके "रत्नचतुष्टय" के रूपमें झलक उठते हैं।

पूज्य गुरुदेव (-श्री कानजी स्वामी) ने वीर संवत् २४७० में प्रथमबार नियमसार पर प्रवचन किये और उस समय उनकी गहरी दृष्टिने उसमें भरे हुए अति गम्भीर भावोंको परख लिया...........उनके मनमें ऐसी भावना जागृत हुई कि यदि ऐसे महिमावंत परमागमका निर्दोष अनुवाद गुजराती भाषामें प्रकाशित हो जाये तो वह जिज्ञासुओं को अत्यन्त लाभका कारण होगा। पूज्य गुरुदेव की भावनाको समझकर विद्वान सहृदय भाई श्री हिंमतलाल जेठालाल शाह (बी. एस. सी.) ने श्री नियमसार शास्त्र का अनुवाद कार्य प्रारम्भ किया और अपनी शक्तिको उस महान कार्यमें केन्द्रित करके उन्होंने शीघ्र ही सेवा भाव से यह कार्य पूर्ण कर लिया [कुछ भी न लिया] उन्हीं के गुजराती अनुवाद का यह हिन्दी अनुवाद प्रकाशित करते हुये हमें महान हर्ष हो रहा है। श्री समयसार, प्रवचनसार और पंचास्तिकाय की भाँति यह नियमसार भी पू० गुरुदेवका प्रसाद है। ऐसे ऐसे महान परमागमोंके गम्भीर रहस्यसे भरा हुआ आध्यात्मिक तत्त्वज्ञान देकर भारतके मुमुक्षु जीवों पर जो परम उपकार कर रहे हैं, उसे वाणी द्वारा व्यक्त करनेमें हम असमर्थ हैं।

इस शास्त्र की संस्कृत टीका का गुजरातीमें अनुवादका महान कार्य करनेवाले श्री हिंमतलाल भाई का गुणानुरागवश संक्षेपमें परिचय इतना देता हूँ जो आप अध्यात्ममूर्ति संत श्री कानजी स्वामीके परीक्षा प्रधानी और चिर परिचय वाले आत्मार्थी सज्जन, आध्यात्मिकरसके रसिक विद्वान, दृढ़नेकी और निष्ठावान, गम्भीर, सहज वैराग्यस्वभावी, शान्त और विवेकी सज्जन हैं, कवि भी हैं। मूल शास्त्रकार मुनि भग-

वंतोंके हृदयके गहरे भावोंकी गम्भीरता व वास्तविकताको सम्पूर्णतया सम्हालकर उन्होंने संस्कृत टीकाका गुजरातीमें शुद्ध अनुवाद किया है । आवश्यक्तानुसार या [ ] Bracket द्वारा स्पष्टता की है, मूल सूत्रोंका भावभासन करके हरिगीत काव्यमें मधुर पद्यानुवाद भी किया है । इस प्रकार श्री कुन्दकुन्दाचार्य भगवानके समयसार, प्रवचन-सार, पंचास्तिकाय और नियमसार जैसे उत्तमोत्तम शास्त्रोंका उत्तम अनुवादका परम सौभाग्य श्री हिंमतलाल भाईको मिला है इसलिये आप वास्तवमें अभिनन्दनीय हैं । आपके द्वारा ही यह अलभ्य, कष्टसाध्य परमागमशास्त्र अच्छी तरह प्रकाशमें आया है इसलिये मैं आपका आभार मानता हूं ।

श्री मगनलाल जी (ललितपुर) ने गुजराती अनुवादपर से यह हिन्दी अनुवाद अच्छी तरह कर दिया है । जो आत्मधर्म नामक शुद्ध आध्यात्मिक मासिक पत्रके हिन्दी अनुवाद १३ साल से कर रहे हैं, पंचास्तिकाय शास्त्रका गुजराती प्रकाशनका अनुवाद भी आपने किया था, अतः आपका मैं आभार मानता हूँ ।

श्री जुगलकिशोरजी M. A. साहित्यरत्न (कोटा-राजस्थान) जो जैनधर्मके मनोज्ञ वक्ता और प्रशस्त विद्वान मुमुक्षु हैं आपने बहुत श्रम और समय लगाकर मूल गाथा-सूत्रोंका गुजराती पद्यानुवादका हिन्दी भाषामें सुन्दर काव्य पद्यानुवाद बना दिया है इसलिये मैं आपका आभार मानता हूँ । आपने नम्रतासे पत्र लिखा है कि यह पद्या-नुवाद बहुत साधारण हुआ है; जो भी कमी हो, सज्जनों से प्रार्थना है कि सूचना भी दें और इससे अधिक सुन्दर पद्यानुवाद कर देंगे तो दूसरे प्रकाशन में साभार स्वीकार करेंगे ।

वीतराग विज्ञानमय जो सच्चा मोक्षमार्ग—आत्महितरूप धर्म उसका मूल सम्यग्दर्शन है, उसकी महिमा और उसका स्वरूप तथा श्री कुन्दकुन्दाचार्य आदि महान आचार्यों की पवित्रता-महानता; सर्वज्ञ वीतराग कथित तत्त्वार्थोंका स्वरूप (जैसा है वैसा) सत्पुरुष श्री कानजी स्वामी (सोनगढ़—सौराष्ट्र) द्वारा मुझे जो कुछ सुनने सम-झनेका सौभाग्य मिला है वह वास्तवमें अपूर्व है, अनुपम है ।

श्री समयसार, प्रवचनसार शास्त्र श्री अमृतचन्द्राचार्य की सर्वोत्तम टीका सहित उसका [ श्री हिंमतलाल भाई कृत गुजराती अनुवाद परसे ] हिन्दी अनुवाद ( पं० पर-मेष्ठीदास जी न्यायतीर्थ) श्री नेमीचन्दजी पाटनी द्वारा पाटनी दि० जैन पारमार्थिक

ट्रस्ट ग्रन्थमाला (मारोठ–राजस्थान) से छप चुके हैं जिसका परिपूर्ण लाभ जिज्ञासुओंने लिया है—ले रहे हैं।

आर्षग्रन्थोंको सर्व स्वधर्मी सस्तेमें लेकर स्वाध्याय तथा विशेष अभ्यास करें ऐसी भावनावश मेरे पूज्य पिताजी की आज्ञानुसार यह ग्रन्थमाला वीर निर्वाण सं० २४८४ से शुरू की गई है। उसके पांचवें पुष्पके रूपमें यह शास्त्र है। जिज्ञासुओंको पवित्र जिनागमका तात्त्विक रहस्य समझनेमें उपकारी हो ऐसी भावना से प्रकाशित कराया है।

इस महान तात्त्विक और सुगम आध्यात्मिक ग्रंथमें सर्वांगपूर्ण तत्त्वोंका निरूपण बड़ी रोचक शैलीसे टीकाकार श्री पद्मप्रभमलधारिदेवने किया है जिसकी ब्रह्मोपदेशमय, निर्भरलालित्यमय जो अनुपम काव्यकला है उसकी सुन्दरता; मनोज्ञता वास्तव में ऐसी उत्तम है कि जिसके समान अन्य कोई कवि उपलब्ध नहीं है। इस ग्रंथमें वर्णित विषयमें कुछ भी कहना मेरी शक्ति से परे है, सत्पुरुष श्री कानजी स्वामी द्वारा विनयपूर्वक जो कुछ सार ग्रहण किया है उसका अनुभव करके अन्तर्मुख होना यही सच्ची भक्ति है। मेरी सर्व सज्जनोंसे नम्र प्रार्थना है कि माध्यस्थता, अपूर्व तत्त्व जिज्ञासा और सत्संगति पूर्वक अभ्यास करें और इस परमागम शास्त्रके सम्यक् अभिप्रायको और भावभासनसे ग्राह्य ऐसे मोक्षमार्गको अच्छी तरह समझें और धैर्य पूर्वक समझकर अपनी आत्माका कल्याण करें।

हरएक जीव सर्वज्ञ वीतराग कथित वीतरागी विज्ञानका अपनी आत्मामें प्रचार करे यही लाभ प्रयोजनभूत और अपूर्व होने से मेरी निरन्तर यही भावना है कि वह सार्थक हो। स्वाध्यायप्रेमियोंको नम्र सूचना है कि शास्त्रोंमें से प्रत्येक जगह शब्दार्थ नयार्थ (–दृष्टिकोण अनुसार अर्थ) मतार्थ, आगमार्थ और भावार्थ समझकर सतत् वीतरागताकी प्राप्ति करें–यही तात्पर्य है।

विशेषमें सद्धर्ममें वात्सल्यवंत-उत्साही, वीतरागवाणीमें रुचिवंत हमारे मित्रवर्य श्री पूरणचन्दजी जौहरी (जयपुरवाले) (वर्तमान बम्बई) जो हमेशा मेरे साथ गाढ़ स्नेहवश धर्मप्रचार व प्रभावनामें सहयोग दे रहे हैं उन्होंने श्री नियमसार जी शास्त्र जिज्ञासुओंको सस्तामें मिले तो शीघ्र और ज्यादा प्रचार हो इस हेतु से रु० १००१) मूल्य कम करानेके लिये भेंट दिया है अतः मैं आभार मानता हूँ।

इस कार्यको पूर्ण करनेमें श्री दि० जैन स्वाध्याय मंदिर ट्रस्ट तथा प्रमुख श्री रामजी भाई वकील, हिंमतलाल भाई, ब्र० गुलाबचन्दजीने अच्छी तरह सहयोग दिया है इसलिये आप सभीको बहुत २ धन्यवाद देकर आभार मानता हूँ।

यह अनुवाद ठीक हुआ या नहीं इस महत्व पूर्ण कार्य की जाँच करने के लिये तथा शुद्धिपत्र एवं ग्रन्थप्रकाशन सम्बन्धमें ब्रह्मचारी श्री गुलाबचन्दजी जैन ने बहुत श्रम किया है—सिर्फ सेवा भावसे उसके लिये मैं उनका खास आभार मानता हूँ।

श्री नेमीचन्दजी बाकलीवाल (मालिक कमल प्रिन्टर्स मदनगंज—किशनगढ़) इस ग्रंथके उत्तम प्रकाशनमें खास अच्छी तरह प्रूफ रीडिंग, नये टाइप द्वारा उत्तम छपाई—बाइंडिंग आदि का आकर्षक सुन्दर कार्य करके धर्म प्रभावनामें अच्छा सहयोग देते ही रहते हैं अतः आपका भी मैं आभार मानता हूँ।

अंत में सर्व मुमुक्षु आत्माओं से मेरी नम्र प्रार्थना है कि अपूर्व दृष्टि द्वारा आत्महित समझने की तीव्र रुचि करके इस सुगम परमागमको सच्चे ज्ञानीके पास समझनेका बारंबार अभ्यास करें और उसके गहरे भावोंको समझनेके पुरुषार्थ पूर्वक स्वतन्त्र वस्तु स्वभावको सामने रखकर यथार्थ श्रद्धा उत्पन्न करके सुन्दर जैनमार्गका अनुसरण करें। अनादि की मूल भूल को समझ कर इस शास्त्रके तात्पर्यरूप वीतरागताको प्राप्त करें।

वीर निर्वाण सं० २४८७ — निवेदक—
कार्तिक शुक्ला १ — **महेन्द्रकुमार सेठी**

## प्रकाशकीय निवेदन (दूसरी आवृत्ति)

नियम का सार—शुद्धरत्नत्रय जिसकी प्राप्ति परमात्मतत्वके आश्रयसे होती है उसका आध्यात्मिक रसपूर्ण निरूपण—यह नियमसारजी शास्त्र और संस्कृत टीकामें आचार्य देवने अत्युत्तम रोचक और सरल शैलीसे—किया है। शास्त्रजीकी दूसरी आवृत्तिके लिये बहुत मांग थी अतः धर्म जिज्ञासुओंको बारंबार इसकी स्वाध्याय करनी चाहिये। यथार्थता, स्वतंत्रता और वीतरागता ग्रहण करनेकी बुद्धि और इस स्वाध्यायके बलसे वे निज शुद्धात्मतत्त्वकी प्राप्ति करें ऐसी भावना है।

सोनगढ़ (सौराष्ट्र)
मंगसर वदी ८
(भ० कुन्दकुन्दाचार्य—आचार्यपद दिन)

**श्री दि० जैन स्वाध्याय मंदिर ट्रस्ट**
**साहित्य प्रचार कमेटी**

# अनुवादक की ओर से !

आज से लगभग तेरह वर्ष पूर्व सौराष्ट्र में रहने का अवसर प्राप्त हुआ और सोनगढ़ में पूज्य गुरुदेव श्री कानजी स्वामीके दर्शन तथा व्याख्यानश्रवण का सुयोग मिला।—इस युगके महान आध्यात्मिक संत गुरुदेव की शांत-गम्भीर मुद्रा, प्रभावशाली वाणी और सोनगढ़ के शांतिपूर्ण धार्मिक वातावरण ने उस समय मुझ पर जो अमिट प्रभाव डाला उसमें उत्तरोत्तर वृद्धि ही होती रही है। वर्तमान में पूज्य गुरुदेव के द्वारा जैनधर्म की जो अपूर्व प्रभावना एवं प्रचार हो रहा है उसे एक महान धार्मिक क्रान्ति कहा जाये तो अत्युक्ति न होगी। इस क्रांति में धर्म सम्बन्धी भ्रममूलक मिथ्या मान्यताओं के नष्ट होजाने से जैन धर्मावलम्बियों को एक नई दृष्टि प्राप्त हुई है और आज अनेक जिज्ञासुजन जैनधर्म के गूढ़ रहस्यों को समझकर आत्मकल्याण में तत्पर हो रहे हैं।

"आत्मधर्म" ( गुजराती मासिक-पत्र ) के हिन्दी अनुवाद का कार्य मुझे सौंपा गया—जो अब तक करता आरहा हूँ। इसी बीच श्री दि० जैन स्वाध्याय मन्दिर ट्रस्ट, सोनगढ़ द्वारा प्रकाशित पूज्य गुरुदेव की कुछ आध्यात्मिक पुस्तकों के हिन्दी अनुवादका कार्य भी किया है; किन्तु गत वर्ष श्री कुन्दकुन्दाचार्यदेव प्रणीत महान परमागम श्री 'पंचास्तिकाय" तथा इस वर्ष श्री "नियमसार" के हिन्दी अनुवाद का जो सौभाग्य प्राप्त हुआ है वह मुझ जैसे अल्पज्ञ के लिये अति आनन्द का विषय है।

यह अनुवाद माननीय श्री पं० हिम्मतलाल जेठालाल शाह के गुजराती अनुवाद का अक्षरशः हिन्दी अनुवाद है; इसलिये इसमें जो विशेषताएँ हों वे उनकी हैं और जो त्रुटियाँ हों वे मेरी। मैंने अनुवाद की भाषा को यथाशक्ति स्पष्ट एवं सरल बनाने का प्रयत्न किया है ताकि जिज्ञासुजन आसानीसे समझ सकें।

आदरणीय श्री महेन्द्रकुमारजी सेठी का मैं हार्दिक आभार मानता हूँ जिन्होंने मुझे इस अनुवाद-कार्य का अवसर प्रदान किया। और भाई श्री ब्रह्मचारी गुलाबचन्द जी ने अनुवाद सम्बन्धी आवश्यक सूचनाएँ देकर मेरा मार्गदर्शन किया है, तथा इसे आद्योपान्त पढ़कर त्रुटियाँ दूर कर दी हैं; इसलिये उनका भी मैं अत्यन्त आभारी हूँ।

अजीत प्रिंटिंग प्रेस
सोनगढ़ ( सौराष्ट्र )

—मगनलाल जैन



नमः सद्‌गुरवे

# उपोद्‌घात



भगवान कुंदकुन्दाचार्यदेवप्रणीत यह 'नियमसार' नामक शास्त्र 'द्वितीय श्रुतस्कंध' के सर्वोत्कृष्ट आगमों में से एक है।

'द्वितीय श्रुतस्कंध' की उत्पत्ति किसप्रकार हुई उसे हम पट्टावलियों के आधार पर प्रथम संक्षेप में देखें :—

आज से २४८७ वर्ष पूर्व इस भरतक्षेत्र की पुण्यभूमि में जगत्पूज्य परम भट्टारक भगवान श्री महावीरस्वामी मोक्षमार्गका प्रकाश करने के लिये समस्त पदार्थों का स्वरूप अपनी सातिशय दिव्यध्वनि द्वारा प्रगट कर रहे थे। उनके निर्वाण के पश्चात् पांच श्रुतकेवली हुए, जिनमें अंतिम श्रुतकेवली श्री भद्रबाहुस्वामी थे। वहां तक तो द्वादशांग शास्त्र की प्ररूपणा से निश्चयव्यवहारात्मक मोक्षमार्ग यथार्थ प्रवर्तमान रहा। तत्पश्चात् कालदोषके कारण क्रमशः अंगोंके ज्ञानकी व्युच्छित्ति होती गई। इसप्रकार अपार ज्ञानसिंधु का अधिकांश विच्छिन्न होनेके पश्चात् द्वितीय भद्रबाहुस्वामी आचार्यकी परिपाटीमें दो समर्थ मुनि हुए—एक का नाम श्री धरसेन आचार्य और दूसरेका नाम श्री गुणधर आचार्य। उनसे प्राप्त हुए ज्ञानके द्वारा उनकी परम्परामें होनेवाले आचार्यों ने शास्त्रों की रचना की और वीर भगवानके उपदेशका प्रवाह अच्छिन्न रखा।

श्री धरसेन आचार्यको आग्रायणीपूर्वके पंचम वस्तुअधिकारके महाकर्म प्रकृति नामक चतुर्थ प्राभृतका ज्ञान था। उस ज्ञानामृत में से क्रमानुसार आगे होनेवाले आचार्यों द्वारा षट्‌खण्डागम, धवल महाधवल, जयधवल, गोम्मटसार, लब्धिसार, क्षपणासार आदि शास्त्रों की रचना हुई। इसप्रकार प्रथम श्रुतस्कन्धकी उत्पत्ति है। उसमें जीव और कर्मके संयोग से हुई आत्माकी संसारपर्यायका—गुणस्थान, मार्गणा आदि का—वर्णन है; पर्यायार्थिकनय को प्रधान रखकर कथन किया गया है। इस नयको अशुद्धद्रव्यार्थिक भी कहते हैं और अध्यात्मभाषा में अशुद्धनिश्चयनय अथवा व्यवहार कहा जाता है।

श्री गुणधर आचार्यको ज्ञानप्रवादपूर्वके दशवें वस्तुके तृतीय प्राभृतका ज्ञान था। उस ज्ञान में से तत्पश्चात् होनेवाले आचार्यों ने क्रमशः सिद्धान्तों की रचना की। इसप्रकार सर्वज्ञ भगवान महावीर से चला आ रहा ज्ञान आचार्योंकी परम्परासे भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवको प्राप्त हुआ। उन्होंने पंचास्तिकाय, प्रवचनसार, समयसार, नियमसार, अष्टपाहुड़ आदि शास्त्र रचे और इसप्रकार द्वितीय श्रुतस्कन्धकी उत्पत्ति हुई। उसमें ज्ञानको प्रधान करके शुद्ध द्रव्यार्थिक नयसे कथन है, आत्माके शुद्ध स्वरूपका वर्णन है।

भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेव विक्रम संवत् के प्रारम्भमें होगये हैं। दिगम्बर जैन परम्परामें भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवका स्थान सर्वोत्कृष्ट है। 'मंगलं भगवान वीरो मंगलं गौतमो गणी। मंगलं कुंदकुन्दार्यो जैनधर्मोऽस्तु मंगलम्॥'—इस पवित्र श्लोकको प्रत्येक दिगम्बर जैन धर्मानुयायी शास्त्र-पठनसे पूर्व मंगलाचरणके रूपमें बोलता है। इससे सिद्ध होता है कि सर्वज्ञभगवान श्री महावीरस्वामी और गणधर भगवान श्री गौतमस्वामीके पश्चात् तुरंत ही भगवान कुन्दकुन्दाचार्यका स्थान आता है। दिगम्बर जैन साधु अपनेको कुन्दकुन्दाचार्यकी परम्पराका कहलानेमें गौरवका अनुभव करते हैं। भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवके शास्त्र साक्षात् गणधरदेवके वचनों जितने ही प्रमाणभूत माने जाते हैं। उनके पश्चात् होनेवाले ग्रंथकार आचार्य अपने किसी कथनको सिद्ध करनेके लिये कुन्दकुन्दाचार्यदेवके शास्त्रोंका प्रमाण देते हैं जिससे वह कथन निर्विवाद सिद्ध होता है। उनके पश्चात् लिखे गये ग्रंथोंमें उनके शास्त्रोंमें से अनेकानेक अवतरण लिये गये हैं। वास्तवमें भगवान कुन्दकुन्दाचार्यने अपने परमागमोंमें तीर्थंकर देवों द्वारा प्ररूपित उत्तमोत्तम सिद्धान्तों को सुरक्षा की है और मोक्षमार्गको स्थिर रखा है। वि० संवत् ६६० में श्री देवसेनाचार्य हो गये हैं, वे अपने दर्शनसार नामक ग्रंथमें *कहते हैं कि "विदेहक्षेत्रके वर्तमान तीर्थंकरश्री सीमंधरस्वामीके समवशरणमें जाकरश्रीपद्मनंदिनाथने (—कुन्दकुन्दाचार्यदेवने) स्वयं प्राप्त किये हुए ज्ञान द्वारा बोध न दिया होता तो मुनिजन सच्चेमार्गको कैसे जानते?" हम दूसरा भी एक उल्लेख देखें जिसमें कुंदकुन्दाचार्यदेवको कलिकाल सर्वज्ञ कहा गया है:—"पद्मनंदि, कुंदकुंदाचार्य, वक्रग्रीवाचार्य, एलाचार्य, गृध्रपिच्छाचार्य"—इन पांच नामोंसे विभूषित, चार अंगुल ऊपर आकाशमें गमनकरनेकी जिन्हें ऋद्धि थी, जिन्होंने पूर्वविदेहमें जाकर सीमंधर भगवानको वंदना की थी और उनसे प्राप्त हुए श्रुतज्ञान द्वारा जिन्होंने भारतवर्षके भव्य जीवोंको प्रतिबोध दिया है ऐसे जो श्रीजिनचंद्रसूरि भट्टारकके पट्टके आभरणरूप कलिकालसर्वज्ञ (भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेव) उनके रचे हुए इस षट्प्राभृत ग्रंथ में..........सूरीश्वर श्री श्रुतसागर द्वारा रचित मोक्षप्राभृतकी टीका समाप्त हुई।" ऐसा षट्प्राभृतकी श्री श्रुतसागरसूरिकृत टीकाके अन्तमें लिखा है। भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवकी महत्ता बतलानेवाले ऐसे अनेकानेक उल्लेख जैन

---

* मूल श्लोक के लिये देखिये पृष्ठ–१४.

साहित्यमें मिलते हैं; *शिलालेख भी अनेक हैं। इसप्रकार हमने देखा कि सनातन जैन सम्प्रदायमें कलिकाल सर्वज्ञ भगवान कुन्दकुन्दाचार्यका स्थान अद्वितीय है।

भगवान कुन्दकुन्दाचार्यके रचे हुए अनेक शास्त्र हैं, जिनमें से कुछ वर्तमानमें विद्यमान हैं। त्रिलोकनाथ सर्वज्ञदेवके मुखसे प्रवाहित श्रुतामृतकी सरितामें से भरे हुए वे अमृतभाजन आज भी अनेक आत्मार्थियोंको आत्मजीवन प्रदान करते हैं। उनके पंचास्तिकाय, प्रवचनसार, समयसार और नियमसार नामक उत्तमोत्तम परमागमोंमें हजारों शास्त्रोंका सार आजाता है। भगवान कुन्दकुन्दाचार्यके पश्चात् लिखे गये अनेक ग्रन्थोंके बीज इन परमागमोंमें विद्यमान हैं ऐसा सूक्ष्म दृष्टिसे अध्ययन करने पर ज्ञात होता है। श्री पंचास्तिकायमें छह द्रव्य और नव तत्त्वोंके स्वरूपका कथन संक्षेपमें किया गया है। श्री प्रवचनसारमें उसके नामके अनुसार जिन-प्रवचनका सार संग्रहीत है और उसे ज्ञानतत्त्व, ज्ञेयतत्त्व तथा चरणानुयोगके तीन अधिकारोंमें विभाजित किया है। श्री समयसार इस भरतक्षेत्रका सर्वोत्कृष्ट परमागम है। उसमें नवतत्त्वोंका शुद्धनयकी दृष्टिसे निरूपण करके जीवका शुद्ध स्वरूप सर्व ओरसे—आगम, युक्ति, अनुभव एवं परम्परासे—अति विस्तारपूर्वक समझाया है। श्री नियमसारमें मोक्षमार्गका स्पष्ट सत्यार्थ निरूपण है। जिसप्रकार समयसारमें शुद्धनयसे नवतत्त्वोंका निरूपण किया है, उसीप्रकार नियमसारमें मुख्यतः शुद्धनयसे जीव, अजीव, शुद्धभाव, प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान, आलोचना, प्रायश्चित्त, समाधि, भक्ति, आवश्यक, शुद्धोपयोग आदिका वर्णन है। श्री नियमसार भरतक्षेत्रके उत्तमोत्तम शास्त्रोंमें से एक होने पर भी प्राभृतत्रयकी तुलनामें उसकी प्रसिद्धि अत्यन्त अल्प है। ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजीने वि० सम्वत् १९७२ में हिन्दी नियमसारकी भूमिकामें ठीक ही लिखा है कि—"आज तक श्री कुन्दकुन्दाचार्यके पंचास्तिकाय, प्रवचनसार और समयसार—यह तीन रत्न ही अधिक प्रसिद्ध हैं। खेदकी बात है कि उन्हीं जैसा बल्कि कुछ अंशोंमें उनसे भी विशेष जो नियमसार-रत्न है, उसकी प्रसिद्धि इतनी अल्प है कि कोई कोई तो उसका नाम भी नहीं जानते।"

यह नियमसार परमागम मुख्यतः मोक्षमार्गके निरुपचार निरूपणका अनुपम ग्रन्थ है। "नियम" अर्थात् जो अवश्य करने योग्य हो, अर्थात् रत्नत्रय। "नियमसार" अर्थात् नियमका सार अर्थात् शुद्ध रत्नत्रय। उस शुद्ध रत्नत्रयकी प्राप्ति परमात्मतत्त्वके आश्रयसे ही होती है। निगोदसे लेकर सिद्धि तककी सर्व अवस्थाओंमें—अशुभ, शुभ या शुद्ध विशेषोंमें—विद्यमान जो नित्यनिरंजन टंकोत्कीर्ण शाश्वत एकरूप शुद्धद्रव्यसामान्य वह परमात्मतत्त्व है। वही शुद्ध अन्तःतत्त्व, कारण परमात्मा, परम पारिणामिकभाव आदि नामोंसे कहा जाता है। इस परमात्मतत्त्वकी उपलब्धि अनादिकालसे अनंतानंत दुःखोंका अनुभव करते हुए जीवोंने एक क्षणमात्र भी नहीं की और इसलिये

* शिलालेखोंके लिये देखिये पृष्ठ–१४

सुख प्राप्तिके उसके सर्व हापटं—प्रयत्न ( द्रव्यलिंगी मुनिके व्यवहार रत्नत्रय सहित ) सर्वथा व्यर्थ गये हैं। इसलिये इस परमागमका एकमात्र उद्देश जीवोंको परमात्मतत्त्वकी उपलब्धि अथवा *आश्रय करवाना है। शास्त्रकार आचार्य भगवानने और टीकाकार मुनिवरने इस परमागमके प्रत्येक पृष्ठमें जो अनुभवसिद्ध परम सत्य कहा है उसका सार इसप्रकार है:—हे जगत्के जीवो! तुम्हारे सुखका एकमात्र उपाय परमात्मतत्त्वका आश्रय है। सम्यग्दर्शनसे लेकर सिद्धितककी सर्व भूमिकाएँ उसमें समा जाती हैं; यथार्थ भावभासन सहित परमात्मतत्त्वका जघन्य आश्रय सो सम्यग्दर्शन है; वह आश्रय मध्यम कोटिकी उग्रता धारण करनेपर जीवको देशचारित्र, सकलचारित्र आदि दशाएँ प्रगट होती हैं और पूर्ण आश्रय होनेपर केवलज्ञान तथा सिद्धत्व प्राप्त करके जीव सर्वथा कृतार्थ होता है। इसप्रकार परमात्मतत्त्वका आश्रय ही सम्यग्दर्शन है, वही सम्यग्ज्ञान है, वही सम्यक्चारित्र है; वही सत्यार्थ प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान, आलोचना, प्रायश्चित्त, सामायिक, भक्ति, आवश्यक, समिति, गुप्ति, संयम, तप, संवर, निर्जरा, धर्म-शुक्लध्यान आदि सब कुछ है। ऐसा एक भी मोक्षके कारणरूप भाव नहीं है जो परमात्मतत्त्वके आश्रयसे अन्य हो। परमात्मतत्त्वके आश्रयसे अन्य ऐसे भावोंको—व्यवहार प्रतिक्रमण, व्यवहार प्रत्याख्यान आदि शुभ विकल्परूप भावोंको—मोक्षमार्ग कहा जाता है वह तो मात्र उपचारसे कहा जाता है। परमात्मतत्त्वके मध्यम कोटिके अपरिपक्व आश्रयके समय उस अपरिपक्वताके कारण साथ-साथ जो अशुद्धिरूप अंश विद्यमान होता है वह अशुद्धिरूप अंश ही व्यवहार प्रतिक्रमणादि अनेकानेक शुभ विकल्पात्मक भावोंरूपसे दिखाई देता है। वह अशुद्धि-अंश वास्तवमें मोक्षमार्ग कैसे हो सकता है? वह तो सचमुच मोक्षमार्गसे विरुद्ध भाव ही है, बंधभाव ही है—ऐसा तुम समझो। और द्रव्यलिंगी मुनिको जो प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यानादि शुभभाव होते हैं वे भाव तो प्रत्येक जीव अनन्तबार कर चुका है, किंतु वे भाव उसे मात्र परिभ्रमणका ही कारण हुए हैं क्योंकि परमात्मतत्त्वके आश्रय बिना आत्माका स्वभाव परिणमन अंशतः भी न होनेसे उसी मोक्षमार्गकी प्राप्ति अंशमात्र भी नहीं होती। सर्वजिनेन्द्रोंकी दिव्यध्वनिका संक्षेप और हमारे स्वसंवेदनका सार यह है कि—भयंकर संसार रोगकी एकमात्र औषधि परमात्मतत्त्वका आश्रय ही है। जबतक जीवकी दृष्टि ध्रुव अचल परमात्मतत्त्व पर न पड़कर क्षणिक भावों पर रहती है तबतक अनन्त उपायोंसे भी उसकी कृतक औपाधिक हिलोरें—शुभाशुभ विकल्प—शान्त नहीं होतीं, किन्तु जहाँ उस दृष्टिको परमात्मतत्त्वरूप ध्रुव आलम्बन हाथ लगता है वहाँ उसी क्षण वह जीव ( दृष्टि-अपेक्षासे ) कृतकृत्यताका अनुभव करता है, ( दृष्टि-अपेक्षासे ) विधि-निषेध विलयको

* "मैं ध्रुव शुद्ध आत्मद्रव्यसामान्य हूँ"—ऐसी सानुभव श्रद्धापरिणतिसे लेकर परिपूर्ण लीनता तककी किसी भी परिणतिको परमात्मतत्त्वका आश्रय, परमात्मतत्त्वका आलम्बन, परमात्मतत्त्वके प्रति झुकाव, परमात्मतत्त्वके प्रति उन्मुखता, परमात्मतत्त्वकी उपलब्धि, परमात्मतत्त्वकी भावना, परमात्मतत्त्वका ध्यान आदि शब्दोंसे कहा जाता है।

प्राप्त होते हैं, अपूर्व समरसभावका वेदन होता है, निज स्वभावभावरूप परिणमनका प्रारम्भ होता है और कृतक औपाधिक हिलोरें क्रमशः शांत होती जाती हैं। इस निरंजन निज परमात्मतत्त्वके आश्रयरूप मार्गसे ही सर्व मुमुक्षु भूतकालमें पंचमगतिको प्राप्त हुए हैं, वर्तमानमें हो रहे हैं और भविष्यकालमें होंगे। यह परमात्मतत्त्व सर्व तत्त्वोंमें एक सार है, त्रिकाल-निरावरण, नित्यानन्द-एकस्वरूप है, स्वभाव-अनन्तचतुष्टयसे सनाथ है, सुखसागरका ज्वार है, क्लेशोदधिका किनारा है, चारित्रका मूल है, मुक्तिका कारण है। सर्व भूमिकाके साधकोंको वही एक उपादेय है। हे भव्य जीवो! इस परमात्मतत्त्वका आश्रय करके तुम शुद्ध रत्नत्रय प्रगट करो। इतना न कर सको तो सम्यग्दर्शन तो अवश्य ही करो। वह दशा भी अभूतपूर्व तथा अलौकिक है।

इसप्रकार इस परम पवित्र शास्त्रमें मुख्यत: परमात्मतत्त्व और उसके आश्रयसे प्रगट होनेवाली पर्यायोंका वर्णन होने पर भी, साथ-साथ द्रव्यगुणपर्याय, छह द्रव्य, पाँच भाव, व्यवहार-निश्चयनय, व्यवहारचारित्र, सम्यग्दर्शनप्राप्तिमें प्रथम तो अन्य सम्यग्दृष्टि जीवकी देशना ही निमित्त होती है (—मिथ्यादृष्टि जीवकी नहीं) ऐसा अबाधित नियम, पंचपरमेष्ठीका स्वरूप, केवलज्ञान-केवलदर्शन, केवलीका इच्छारहितपना आदि अनेक विषयोंका संक्षिप्त निरूपण भी किया गया है। इसप्रकार उपरोक्त प्रयोजनभूत विषयोंको प्रकाशित करता हुआ यह शास्त्र वस्तुस्वरूपका यथार्थ निर्णय करके परमात्मतत्त्वको प्राप्त करनेकी इच्छा रखनेवाले जीवको महान उपकारी है। अंत:तत्त्वरूप अमृतसागर पर दृष्टि लगाकर ज्ञानानन्दकी तरंगें उछालते हुए महामस्त मुनिवरोंके अन्तर्वेदनमेंसे निकले हुए भावोंसे भरा हुआ यह परमागम नंदनवन समान आह्लादकारी है। मुनिवरोंके हृदयकमलमें विराजमान अंत:तत्त्वरूप अमृतसागर परसे तथा शुद्धपर्यायोंरूप अमृतझरने परसे बहता हुआ श्रुतरूप शीतल समीर मानों कि अमृत-सीकरोंसे मुमुक्षुओंके चित्तको परम शीतलीभूत करता है। ऐसा शांतरसमय परम आध्यात्मिक शास्त्र आज भी विद्यमान है और परम पूज्य गुरुदेव द्वारा उसकी अगाध आध्यात्मिक गहराइयाँ प्रगट होती जारही हैं यह हमारा महान सौभाग्य है। पूज्य गुरुदेवको श्री नियमसारके प्रति अपार भक्ति है। वे कहते हैं—"परम पारिणामिकभावको प्रकाशित करनेवाला श्री नियमसार परमागम और उसकी टीकाकी रचना—छठवें सातवें गुणस्थानमें झूलते हुए महा समर्थ मुनिवरों द्वारा द्रव्यके साथ पर्यायकी एकता साधते-साधते होगई है। जैसे शास्त्र और टीका रचे गये हैं वैसा ही स्वसंवेदन वे स्वयं कर रहे थे। परम पारिणामिक भावके अन्तर्-अनुभवको ही उन्होंने शास्त्रमें उतारा है; प्रत्येक अक्षर शाश्वत, टंकोत्कीर्ण, परमसत्य, निरपेक्ष कारणशुद्धपर्याय, स्वरूपप्रत्यक्ष सहजज्ञान आदि विषयोंका निरूपण करके तो मुनिवरोंने अध्यात्मकी अनुभवगम्य अत्यंतात्यंत सूक्ष्म और गहन बातको इस शास्त्रमें स्पष्ट किया है। सर्वोत्कृष्ट परमागम श्री समयसारमें भी इन विषयोंका इतने स्पष्ट रूपसे निरूपण नहीं है। अहो! जिसप्रकार कोई पराक्रमी कहा जानेवाला पुरुष वनमें

जाकर सिंहनीका दूध दुह लाता है, उसीप्रकार आत्मपराक्रमी महामुनिवरोंने वनमें बैठे–बैठे अन्तरका अमृत दुहा है। सर्वसंगपरित्यागी निर्ग्रन्थोंने वनमें रहकर सिद्ध भगवन्तोंसे बातें की हैं और अनन्त सिद्ध भगवन्त किसप्रकार सिद्धिको प्राप्त हुए हैं उसका इतिहास इसमें भर दिया है।

इस शास्त्रमें भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवकी प्राकृत गाथाओं पर तात्पर्यवृत्ति नामक संस्कृत टीका लिखनेवाले मुनिवर श्री पद्मप्रभमलधारिदेव हैं। वे श्री वीरनन्दि सिद्धान्तचक्रवर्तीके शिष्य हैं और विक्रमकी तेरहवीं शताब्दीमें हो गये हैं, ऐसा शिलालेख आदि साधनों द्वारा संशोधन-कर्ताओंका अनुमान है। "परमागमरूपी मकरंद जिनके मुखसे झरता है और पाँच इन्द्रियोंके विस्तार रहित देहमात्र परिग्रह जिनके था" ऐसे निर्ग्रन्थ मुनिवर श्री पद्मप्रभदेवने भगवान श्री कुन्दकुन्दाचार्यदेवके हृदयमें भरे हुए परम गहन आध्यात्मिक भावोंको अपने अन्तरवेदनके साथ मिलाकर इस टीकामें स्पष्टरूपसे प्रगट किया है। इस टीकामें आनेवाले कलशरूप काव्य अत्यन्त मधुर हैं और अध्यात्ममस्ती तथा भक्ति रससे भरपूर हैं। अध्यात्मकविके रूपमें श्री पद्मप्रभमलधारिदेवका स्थान जैन साहित्यमें अति उच्च है। टीकाकार मुनिराजने गद्य तथा पद्य रूपमें परम पारिणामिक भावका तो खूब-खूब गान किया है। सम्पूर्ण टीका मानो परम पारिणामिक भावका और तदाश्रित मुनिदशाका एक महाकाव्य हो इसप्रकार मुमुक्षुहृदयोंको मुदित करती है। परम पारिणामिक भाव, सहज सुखमय मुनिदशा और सिद्ध जीवोंकी परमानन्दपरिणतिके प्रति भक्तिसे मुनिवरका चित्त मानों उमड़ पड़ता है और उस उल्लासको व्यक्त करनेके लिये उनके शब्द अत्यन्त अल्प होनेसे उनके मुखसे अनेक प्रसंगोचित उपमा–अलङ्कार प्रवाहित हुए हैं। अन्य अनेक उपमाओंकी भाँति मुक्ति- दीक्षा आदिको बारम्बार स्त्रीकी उपमा भी लेशमात्र संकोच बिना निःसंकोचरूपसे दी गई है वह आत्मलीन महामुनिवरके ब्रह्मचर्यका अतिशय बल सूचित करती है। संसार दावानलके समान है और सिद्ध दशा तथा मुनिदशा शांतरसके समुद्र–परम सहजानन्दमय है—ऐसे भावका धारावाही वातावरण सम्पूर्ण टीकामें ब्रह्मनिष्ठ मुनिवरने अलौकिक रीतिसे उत्पन्न किया है और स्पष्टरूपसे दर्शाया है कि मुनियोंकी व्रत, नियम, तप, ब्रह्मचर्य, त्याग, परिषहजय इत्यादिरूप कोई भी परिणति हठपूर्वक, खेदयुक्त, कष्टप्रद या नरकादिके भयमूलक नहीं होती, किन्तु अन्तरंग आत्मिकवेदनसे होनेवाली परम परितृप्तिके कारण निरन्तर सहजानन्दमय होती है–कि जिस सहजानन्दके निकट संसारियोंके कनककामिनीजनित कल्पितसुख केवल उपहासपात्र और घोर दुःखमय भासित होते हैं। सचमुच मूर्तिमंत मुनिपरिणति समान यह टीका मोक्षमार्गमें विचरनेवाले मुनिवरोंकी सहजानन्दमय परिणतिका तादृश चित्रण करती है। इस कालमें ऐसी यथार्थ आनन्दनिर्भर मोक्षमार्गकी प्रकाशक टीका मुमुक्षुओंको अर्पित करके टीकाकार मुनिवरने महान उपकार किया है।

श्री नियमसारमें भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवने १८७ गाथाएं प्राकृतमें रची हैं, उन पर श्री

पद्मप्रभमलधारिदेवने तात्पर्यवृत्ति नामक संस्कृत टीका लिखी है। ब्रह्मचारी श्री शीतलप्रसादजीने मूल गाथाओंका तथा टीकाका हिन्दी अनुवाद किया है। वि० सम्वत् १९७२ में श्री जैनग्रन्थरत्नाकर कार्यालयकी ओरसे प्रकाशित हिन्दी नियमसारमें मूल गाथाएँ, संस्कृत टीका तथा ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी कृत हिन्दी अनुवाद प्रगट हुए थे। अब श्री जैनस्वाध्याय मन्दिर ट्रस्ट, सोनगढ़ ( सौराष्ट्र ) से यह ग्रंथ गुजरातीमें प्रकाशित हुआ है जिसमें मूल गाथाएँ, उनका गुजराती पद्यानुवाद, संस्कृत टीका और उस गाथा-टीकाके अक्षरशः गुजराती अनुवादका समावेश होता है। जहाँ, विशेष स्पष्टताकी आवश्यकता थी वहाँ 'कौन्स' में अथवा 'फुटनोट' ( टिप्पणी ) द्वारा स्पष्टता की गई है। श्री जैनग्रन्थरत्नाकर कार्यालय द्वारा प्रकाशित नियमसारमें छपी हुई संस्कृत टीकामें जो अशुद्धियाँ थीं उनमें से अनेक अशुद्धियाँ हस्तलिखित प्रतियोंके आधार पर इसमें सुधार ली गई हैं। अब भी इसमें कहीं-कहीं अशुद्ध पाठ हो ऐसा लगता है, किन्तु हमें जो तीन हस्तलिखित प्रतियाँ प्राप्त हुई हैं उनमें शुद्ध पाठ न मिलनेके कारण उन अशुद्धियोंको नहीं सुधारा जा सका है। अशुद्ध पाठोंका अनुवाद करनेमें बड़ी सावधानी रखी गई है और पूर्वापर कथन तथा न्यायके साथ जो अधिकसे अधिक संगत हो ऐसा उन पाठोंका अनुवाद किया है।

यह अनुवाद करनेका महान सौभाग्य मुझे प्राप्त हुआ वह मेरे लिये अत्यन्त हर्षका कारण है। परम पूज्य सद्गुरुदेवके आश्रयमें इस गहन शास्त्रका अनुवाद हुआ है। परमोपकारी सद्गुरुदेवके पवित्र जीवनके प्रत्यक्ष परिचय बिना तथा उनके आध्यात्मिक उपदेश बिना इस पामरको जिनवाणीके प्रति लेशमात्र भक्ति या श्रद्धा कहाँसे प्रगट होती, भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेव और उनके शास्त्रोंकी लेश भी महिमा कहाँसे आती तथा उन शास्त्रोंका अर्थ खोलनेकी लेश भी शक्ति कहाँसे प्राप्त होती ? इसप्रकार अनुवादकी समस्त शक्तिका मूल श्री सद्गुरुदेव ही होनेसे वास्तवमें तो सद्गुरुदेवकी अमृतवाणीका स्रोत ही—उनके द्वारा प्राप्त हुआ अमूल्य उपदेश ही—यथाकाल इस अनुवादके रूपमें परिणमित हुआ है। जिनके द्वारा सिंचित शक्तिसे तथा जिनकी उष्मासे मैंने इस गहन शास्त्रको अनूदित करनेका साहस किया था और जिनकी कृपासे वह निर्विघ्न समाप्त हुआ है उन पूज्य परमोपकारी सद्गुरुदेव (श्री कानजी स्वामी) के चरणारविन्दमें अत्यन्त भक्तिभावसे वंदन करता हूँ।

परम पूज्य बहिन श्री चम्पाबहिन तथा श्री शान्ता बहिनके प्रति भी, इस अनुवादकी पूर्णाहुति करते हुए उपकारवशताकी उग्र भावनाका अनुभव हो रहा है। जिनके पवित्र जीवन और बोध इस पामरको श्री नियमसारके प्रति, नियमसारके महान कर्ताके प्रति और नियमसारमें उपदेशित वीतराग विज्ञानके प्रति बहुमानवृद्धिके विशिष्ट निमित्त हुए हैं, ऐसी उन परमपूज्य बहिनोंके चरणकमलमें यह हृदय नमन करता है।

इस अनुवादमें अनेक सज्जनोंने हार्दिक सहायता की है। माननीय श्री वकील रामजीभाई माणेकचंद दोशीने अपने व्यस्त धार्मिक व्यवसायोंमें से समय निकालकर सम्पूर्ण अनुवादका सूक्ष्मतासे अवलोकन करके यथोचित सूचनाएं दी हैं और अनुवादमें आनेवाली छोटी-बड़ी कठिनाइयोंका अपने विशाल शास्त्रज्ञानसे निराकरण कर दिया है। भाई श्री खीमचंद जेठालाल सेठने भी अनुवादका

अधिकांश बड़ी तत्परतासे जाँच लिया है और अपने संस्कृत भाषाके तथा शास्त्रज्ञानके आधार पर उपयोगी सूचनाएँ दी हैं। बालब्रह्मचारी भाई श्री चन्दुलाल खीमचन्द झोबालियाने भी सम्पूर्ण अनुवाद प्रति सूक्ष्मतासे देखकर बड़ी उपयोगी सूचनाएँ दी हैं; हस्तलिखित प्रतियोंके आधारसे संस्कृत टीका सुधार दी है; शुद्धिपत्र, अनुक्रमणिका, गाथा सूची, कलशसूची आदि तैयार किये हैं। तथा प्रूफसंशोधन किया है :—इसप्रकार उन्होंने बड़े परिश्रम और सावधानी पूर्वक सर्वतोमुखी सहायता दी है। किशनगढ़-निवासी श्री पं० महेन्द्रकुमारजी पाटनीने संस्कृत टीकामें आनेवाले श्लोकोंके छन्दोंके नाम लिख भेजे हैं। इन सब महानुभावोंका मैं अन्तःकरण पूर्वक आभार मानता हूँ। इनकी हार्दिक सहायताके बिना इस अनुवादमें अनेक न्यूनताएँ रह जातीं। इनके अतिरिक्त अन्य जिन-जिन भाइयोंने इस कार्यमें सहायता दी है उन सबका मैं ऋणी हूँ।

यह अनुवाद मैंने नियमसारके प्रति अपनी भक्तिसे तथा गुरुदेवकी प्रेरणासे प्रेरित होकर, निजकल्याणके हेतु, भवभयसे डरते-डरते किया है। अनुवाद करते हुए मैंने इस बातकी यथा शक्ति सावधानी रखी है कि शास्त्रके मूल आशयोंमें कहीं फेरफार न हो जाये। तथापि अल्पज्ञताके कारण किंचित् भी आशय-परिवर्तन हुआ हो अथवा कोई त्रुटियाँ रह गई हों तो उसके लिये मैं शास्त्रकार श्री कुन्दकुन्दाचार्यभगवान, टीकाकार श्री पद्मप्रभमलधारिदेव, परमकृपालु श्री सद्गुरुदेव और मुमुक्षु पाठकोंसे हार्दिक क्षमायाचना करता हूँ।

यह अनुवाद भव्य जीवोंको शाश्वत परमानन्दकी प्राप्ति कराये, ऐसी हार्दिक भावना है। जो जीव इस परमेश्वर परमागममें कहे हुए भावोंको हृदयंगम करेंगे वे अवश्य ही सुखधाम कारण-परमात्माका निर्णय और अनुभव करके, उसमें परिपूर्ण लीनता पाकर, शाश्वत परमानन्ददशाको प्राप्त करेंगे। जबतक वे भाव हृदयंगत न हों तबतक आत्मानुभवी महात्माके आश्रय-पूर्वक तत्सम्बन्धी सूक्ष्म विचार, गहरा अंतरशोधन कर्तव्य है। जबतक परद्रव्योंसे अपना सर्वथा भिन्नत्व भासित न हो और अपनी क्षणिक पर्यायोंसे दृष्टि हटकर एकरूप कारणपरमात्माका दर्शन न हो तबतक चैन लेना योग्य नहीं है। यही परमानन्दप्राप्तिका उपाय है। टीकाकार मुनिराज श्री पद्मप्रभदेवके शब्दोंमें इस परमपवित्र परमागमके फलका वर्णन करके यह उपोद्घात पूर्ण करता हूँ:—"जो निर्वाणसुन्दरीसे उत्पन्न होनेवाले, परम वीतरागात्मक, निराबाध, निरंतर एवं अनङ्ग परमानन्दका देनेवाला है, जो निरतिशय नित्यशुद्ध, निरंजन निज कारणपरमात्माकी भावनाका कारण है, जो समस्त नयोंके समूहसे सुशोभित है, जो पंचमगतिके हेतुभूत है तथा जो पाँच इन्द्रियोंके विस्तार रहित देहमात्र-परिग्रहधारी द्वारा रचित है—ऐसे इस भागवत शास्त्रको जो निश्चयनय और व्यवहारनयके अविरोधसे जानते हैं, वे महापुरुष—समस्त अध्यात्मशास्त्रोंके हृदयको जाननेवाले और परमानन्दरूप वीतरागसुखके अभिलाषी—बाह्य-अभ्यन्तर चौबीस परिग्रहोंके प्रपंचका परित्याग करके, त्रिकाल-निरुपाधि स्वरूपमें लीन निज कारण—परमात्माके स्वरूपके श्रद्धान-ज्ञान-आचरणात्मक भेदोपचार-कल्पनासे निरपेक्ष ऐसे स्वस्थ रत्नत्रयमें परायण वर्तते हुए, शब्दब्रह्मके फलरूप शाश्वत सुखके भोक्ता होते हैं।

श्रावण कृष्णा प्रतिपदा,
विक्रम सम्वत् २००७

—हिम्मतलाल जेठालाल शाह

[ गुजराती भाषाके इस ग्रन्थकी प्रस्तावनाका अनुवाद है ]

# प्रवचन भक्ति

सर्वाङ्गी 'सन्मति' श्रुत धारा, गुरु गौतम ने मुख धारी;
थी करुणा हों भाव मरण बिन, तृषित तप्त भवि संसारी।
हृदय शुद्ध मुनि कुंदकुंदने वह संजीवन दया विचार;
घट 'प्रवचन', पंचास्ति, समय में ली लख शोषित अमृत धार ॥
कुंद रचित पद सार्थक कर मुनि अमृत ने अमृत सींचा;
ग्रन्थराज त्रय तुमने अद्भुत मृदुरस ब्रह्म-भाव खींचा ॥

वीर वाक्य यह अहो नितारें साम्य सुधारस
भर हृदयान्जुलि पियें मुमुक्षु वमें विषय-विष
गहरी–मूर्छा प्रबल-मोह दुस्तर-मल उतरे
तज विभाव हो स्वमुख परणती ले निज लहरे

यह हैं निश्चय ग्रन्थ भंग संयोगी भेदे
अरु हैं प्रज्ञा-शस्त्र उदय-मति संधी छेदे
साधक साथी जगत सूर्य संदेश-वीर का
क्लान्त जगत विश्राम स्थान सतपथ सुधीरका

सुनें, समझलें, रुचे, जगत रुचि से अलसावे।
पड़े बन्धरस शिथिल हृदय ज्ञानी का पावे
कुन्दन–पत्र बना लिखे, अक्षर रत्न तथापि
कुन्द सूत्र के मूल्य का अंकन हो न कदापि

—"युगल" ( कोटा )

परमपूज्य श्री कानजी स्वामी के आध्यात्मिक वचनों का अपूर्व लाभ लेने के लिये निम्नोक्त पुस्तकों का अवश्य स्वाध्याय करें।



| | |
|---|---|
| समयसारजी शास्त्र | ५-०० |
| समयसार कलश टीका | २-०० |
| प्रवचनसारजी शास्त्र | ४-०० |
| नियमसारजी शास्त्र | ४-०० |
| पंचास्तिकाय | ३-५० |
| मूल में भूल | ०-७५ |
| श्री मुक्तिमार्ग | ०-२५ |
| श्री अनुभवप्रकाश | ०-४० |
| श्री पंचमेरु आदि पूजा संग्रह | १-०० |
| समयसार प्रवचन भाग २ | ४-०० |
| समयसार प्रवचन भाग ३ | ४-०० |
| अष्टपाहुड़ | ३-०० |
| चिद्विलास | १-०० |
| मोक्षमार्ग प्रकाशक की किरण | |
| प्रथम भाग | १-०० |
| द्वितीयभाग | २-०० |
| जैन सिद्धान्त प्रश्नोत्तरमाला | |
| प्रथम भाग | ०-६० |
| द्वितीय भाग | ०-६५ |
| तृतीय भाग | ०-६५ |
| जैन बालपोथी | ०-२५ |
| स्वयंभूस्तोत्र | ०-४० |
| आत्मप्रसिद्धि स० सार ४७ शक्तिका विस्तृत प्रवचन | ४-०० |
| समयसार प्रवचन कर्ता कर्म अ० | ४-०० |
| योगसार तथा नि० उ० दोहा | ०-१२ |
| दस लक्षण धर्म व्रत उद्योतन | ०-७५ |
| अष्ट प्रवचन ज्ञान समुच्चयसार | १-५० |
| छह ढ़ाला मूलमात्र बड़े टाइप | ०-१२ |
| छहढ़ाला सचित्र बड़ी टीका | १-०० |
| जैन तत्त्व मीमांसा | १-०० |
| सन्मति संदेश | ०-५० |
| ज्ञानस्वभाव ज्ञेयस्वभाव | २-५० |
| मोक्षशास्त्र बड़ी टीका सजिल्द | ५-०० |
| सम्यग्दर्शन ( दूसरी आवृत्ति ) | १-६२ |
| अपूर्व अवसर प्रवचन तथा कुन्दकुन्दाचार्य कृत द्वादशानुप्रेक्षा | १-०० |
| भेदविज्ञानसार | २-०० |
| अध्यात्म पाठ संग्रह | ३-०० |
| द्रव्यसंग्रह टीका | ०-८५ |
| निमित्त नैमित्तिक संबंध क्या है ? | ०-१५ |
| स्तोत्रत्रयी | ०-५० |
| लघु जैन सिद्धांत प्रवेशिका | ०-२५ |
| आत्मधर्म-मासिक लवाजम | ३-०० |
| आत्मधर्म फाइल वर्ष १-३-५-६-७-८-१०-११-१२-१३ | ३-७५ |
| शासन प्रभाव स्वामीजी की जीवनी | ०-१२ |

[ डाक व्यय अतिरिक्त ]

मिलने का पता—

**श्री दि० जैन स्वाध्याय मंदिर ट्रस्ट**

सोनगढ़ ( सौराष्ट्र )

# विषयानुक्रमणिका

## १–जीव अधिकार



## २–अजीव अधिकार

## ३—शुद्धभाव अधिकार



## ४—व्यवहारचारित्र अधिकार

## ५—परमार्थ-प्रतिक्रमण अधिकार



## ६—निश्चय-प्रत्याख्यान अधिकार

## ७–परम-आलोचना अधिकार



## ८–शुद्धनिश्चय-प्रायश्चित्त अधिकार



## ९–परम-समाधि अधिकार

विषय गाथा

## १०–परम-भक्ति अधिकार



## ११–निश्चय-परमावश्यक अधिकार



## १२–शुद्धोपयोग अधिकार



ભગવાન શ્રી કુંદકુંદાચાર્યદેવ વનમાં તાડપત્ર ઉપર શાસ્ત્ર લખે છે.

# भगवान श्री कुन्दकुन्दाचार्यदेव के

## सम्बन्ध में

# उल्लेख

वन्द्यो विभुर्भुवि न कैरिह कौण्डकुंदः
कुन्द-प्रभा-प्रणयि कीर्ति-विभूषिताशः ।
यश्चारु-चारण-कराम्बुजचञ्चरीक-
श्चक्रे श्रुतस्य भरते प्रयतः प्रतिष्ठाम् ॥

[ चन्द्रगिरि पर्वत का शिलालेख ]

अर्थः—कुन्द पुष्प की प्रभा धारण करने वाली जिनकी कीर्ति द्वारा दिशाएँ विभूषित हुई है, जो चारणों के—चारणऋद्धिधारी महामुनियोंके—सुन्दर हस्तकमलों के भ्रमर थे और जिन पवित्रात्मा ने भरतक्षेत्र में श्रुतकी प्रतिष्ठा की है, वे विभु कुन्दकुन्द इस पृथ्वी पर किससे वंद्य नहीं हैं ?

...कोण्डकुन्दो यतीन्द्रः ॥
रजोभिरस्पृष्टतमत्वमन्त-
र्बाह्येपि संव्यञ्जयितुं यतीशः ।
रजःपदं भूमितलं विहाय
चचार मन्ये चतुरंगुलं सः ॥

[ विंध्यगिरि-शिलालेख ]

अर्थः—यतीश्वर (श्री कुन्दकुन्दस्वामी) रजःस्थान को—भूमितल को—छोड़कर चार अंगुल ऊपर आकाश में गमन करते थे उसके द्वारा मैं ऐसा समझता हूँ कि—वे अन्तर में तथा बाह्य में रजसे ( अपनी ) अत्यन्त अस्पृष्टता व्यक्त करते थे (—अन्तर में वे रागादिक मल से अस्पृष्ट थे और बाह्य में धूल से अस्पृष्ट थे )।

*

जइ पउमणंदिणाहो सीमंधरसामिदिव्वणाणेण
ण विबोहइ तो समणा कहं सुमग्गं पयाणंति ॥

—[ दर्शनसार ]

अर्थः—( महाविदेह क्षेत्र के वर्तमान तीर्थंकर देव ) श्री सीमंधर स्वामी से प्राप्त हुए दिव्य ज्ञान द्वारा श्री पद्मनन्दिनाथ ने ( श्री कुन्दकुन्दाचार्यदेव ने ) बोध न दिया होता तो मुनिजन सच्चे मार्ग को कैसे जानते ?

*

हे कुन्दकुन्दादि आचार्यों ! आपके वचन भी स्वरूपानुसंधान में इस पामर को परम उपकारभूत हुए हैं। उसके लिये मैं आपको अत्यन्त भक्ति पूर्वक नमस्कार करता हूँ।

[ श्रीमद् राजचन्द्र ]



❀ ॐ ❀

# जिनजी की वाणी



सीमंधर मुखसे फूलडा खिरे, जीकी कुन्दकुन्द गूंथे माल रे,
जिनजी की वाणी भली रे।

वाणी प्रभु मन लागे भली, जिसमें सार-समय शिरताज रे,
जिनजी की वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

गूंथा पाहुड अरु गूंथा पंचास्ति, गूंथा प्रवचनसार रे,
जिनजी की वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

गूंथा नियमसार, गूंथा रयणसार, गूंथा समयका सार रे,
जिनजी की वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

स्याद्वादरूपी सुगंधी भरा जो, जिनजीका ओंकार नाद रे,
जिनजी की वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

वंदूं जिनेश्वर, वंदूं मैं कुन्दकुन्द, वंदूं यह ओंकार नाद रे,
जिनजी की वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

हृदय रहो मेरे भावों रहो, मेरे ध्यान रहो जिनवाण रे,
जिनजी की वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

जिनेश्वर देवकी वाणी की गूंज, मेरे गूंजती रहो दिन रात रे,
जिनजी की वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

ॐ

* श्रीसर्वज्ञवीतरागाय नमः *

# शास्त्र-स्वाध्यायका प्रारंभिक मंगलाचरण

ओंकारं बिन्दुसंयुक्तं नित्यं ध्यायन्ति योगिनः ।
कामदं मोक्षदं चैव ॐकाराय नमो नमः ॥ १ ॥

अविरलशब्दघनौघप्रक्षालितसकलभूतलकलङ्का ।
मुनिभिरुपासिततीर्था सरस्वती हरतु नो दुरितान् ॥ २ ॥

अज्ञानतिमिरान्धानां ज्ञानाञ्जनशलाकया ।
चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ ३ ॥

## ॥ श्रीपरमगुरवे नमः, परंपराचार्यगुरवे नमः ॥

सकलकलुषविध्वंसकं, श्रेयसां परिवर्धकं, धर्मसम्बन्धकं, भव्यजीवमनःप्रतिबोधकारकं, पुण्यप्रकाशकं पापप्रणाशकमिदं शास्त्रं श्रीनियमसारनामधेयं, अस्य मूलग्रन्थकर्तारः श्रीसर्वज्ञदेवास्तदुत्तरग्रंथकर्तारः श्रीगणधरदेवाः प्रतिगणधरदेवास्तेषां वचनानुसारमासाद्य आचार्यश्रीकुन्दकुन्दाचार्यदेवविरचितं, श्रोतारः सावधानतया श्रृण्वन्तु ॥

मंगलं भगवान् वीरो मंगलं गौतमो गणी ।
मंगलं कुन्दकुन्दार्यो जैनधर्मोऽस्तु मंगलम् ॥ १ ॥

सर्वमंगलमांगल्यं सर्वकल्याणकारकं ।
प्रधानं सर्वधर्माणां जैनं जयतु शासनम् ॥ २ ॥



परमात्मने नमः

श्रीमद्‌भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवप्रणीत

श्री

# नियमसार



—१—

## जीव अधिकार

श्रीपद्मप्रभमलधारिदेवविरचिततात्पर्य्यवृत्तिः ।

( मालिनी )

त्वयि सति परमात्मन्मादृशान्मोहमुग्धान्
कथमतनुवशत्वान्बुद्धकेशान्यजेऽहम् ।
सुगतमगधरं वा वागधीशं शिवं वा
जितभवमभिवन्दे भासुरं श्रीजिनं वा ।। १ ।।

---

## मूल गाथाओंका तथा तात्पर्यवृत्ति नामक टीकाका

## हिन्दी अनुवाद

[ प्रथम, ग्रन्थके आदिमें श्रीमद्‌भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवविरचित प्राकृतगाथाबद्ध इस "नियमसार" नामक शास्त्रकी "तात्पर्यवृत्ति" नामक संस्कृत टीकाके रचयिता मुनि श्री पद्मप्रभमलधारिदेव सात श्लोकों द्वारा मंगलाचरणादि करते हैं:—]

[ श्लोकार्थ:—] हे परमात्मा ! तेरे होते हुए मैं अपने जैसे ( संसारियों जैसे ) मोहमुग्ध और कामवश बुद्धको तथा ब्रह्मा–विष्णु–महेशको क्यों पूजूँ ? ( नहीं

( अनुष्टुभ् )

वाचं वाचंयमीन्द्राणां वक्त्रवारिजवाहनाम् ।
वन्दे नयद्वयायत्तवाच्यसर्वस्वपद्धतिम् ॥ २ ॥

( शालिनी )

सिद्धान्तोद्घश्रीधवं सिद्धसेनं
तर्काब्जार्कं भट्टपूर्वाकलंकम् ।

---

पूजूँगा । ) जिसने भवोंको जीता है उसकी मैं वन्दना करता हूँ--उसे प्रकाशमान ऐसे श्रीजिन कहो, [1]सुगत कहो, [2]गिरिधर कहो, [3]वागीश्वर कहो या [4]शिव कहो ।१।

[ श्लोकार्थः—] [5]वाचंयमीन्द्रोंका (—जिनदेवोंका ) मुखकमल जिसका वाहन है और दो नयोंके आश्रयसे सर्वस्व कहने की जिसकी पद्धति है उस वाणीकी ( जिनभगवन्तोंकी स्याद्वादमुद्रित वाणीकी ) मैं वन्दना करता हूँ । २ ।

[ श्लोकार्थः—] उत्तम सिद्धान्तरूपी श्रीके पति सिद्धसेन मुनीन्द्रकी, [6]तर्ककमलके सूर्य भट्ट अकलंक मुनीन्द्रकी, [7]शब्दसिन्धुके चन्द्र पूज्यपाद मुनीन्द्रकी और तद्विद्यासे (—सिद्धान्तादि तीनोंके ज्ञानसे ) समृद्ध वीरनन्दि मुनीन्द्रकी मैं वन्दना करता हूँ । ३ ।

---

१–बुद्धको सुगत कहा जाता है । सुगत अर्थात् ( १ ) शोभनीकताको प्राप्त, अथवा (२) सम्पूर्णताको प्राप्त । श्री जिनभगवान ( १ ) मोहरागद्वेषका अभाव होनेके कारण शोभनीकताको प्राप्त हैं, और ( २ ) केवलज्ञानादिको प्राप्त कर लिया है इसलिये सम्पूर्णताको प्राप्त हैं; इसलिये उन्हें यहाँ सुगत कहा है ।

२–कृष्णको गिरिधर ( अर्थात् पर्वतको धारण कर रखनेवाले ) कहा जाता है । श्री जिनभगवान अनंतवीर्यवान होनेसे उन्हें यहाँ गिरिधर कहा है ।

३–ब्रह्माको अथवा बृहस्पतिको वागीश्वर ( अर्थात वाणीके अधिपति ) कहा जाता है । श्री जिनभगवान दिव्यवाणीके प्रकाशक होनेसे उन्हें यहाँ वागीश्वर कहा है ।

४–महेश को ( शंकरको ) शिव कहा जाता है । श्री जिनभगवान कल्याणस्वरूप होनेसे उन्हें यहाँ शिव कहा गया है ।

५–वाचंयमीन्द्र = मुनियोंमें प्रधान अर्थात् जिनदेव; मौन सेवन करनेवालोंमें श्रेष्ठ अर्थात् जिनदेव; वाकसंयमियोंमें इन्द्र समान अर्थात् जिनदेव । [ वाचंयमी = मुनि; मौन सेवन करनेवाले; वाणीके संयमी । ]

६–तर्ककमलके सूर्य = तर्करूपी कमलको प्रफुल्लित करनेमें सूर्य समान ।

७–शब्दसिन्धुके चन्द्र = शब्दरूपी समुद्रको उछालनेमें चन्द्र समान ।

शब्दाब्धीन्दुं पूज्यपादं च वन्दे
तद्विद्याढ्यं वीरनन्दिं व्रतीन्द्रम् ।। ३ ।।

( अनुष्टुभ् )

अपवर्गाय भव्यानां शुद्धये स्वात्मनः पुनः ।
वक्ष्ये नियमसारस्य वृत्तिं तात्पर्यसंज्ञिकाम् ।। ४ ।।

किं च—

( आर्या )

गुणधरगणधररचितं श्रुतधरसन्तानतस्तु सुव्यक्तम् ।
परमागमार्थसार्थं वक्तुममुं के वयं मन्दाः ।। ५ ।।

अपि च—

( अनुष्टुभ् )

अस्माकं मानसान्युच्चैः प्रेरितानि पुनः पुनः ।
परमागमसारस्य रुच्या मांसलयाऽधुना ।। ६ ।।

( अनुष्टुभ् )

पंचास्तिकायषड्द्रव्यसप्ततत्त्वनवार्थकाः ।
प्रोक्ताः सूत्रकृता पूर्वं प्रत्याख्यानादिसत्क्रियाः ।। ७ ।।

[ श्लोकार्थः—] भव्योंके मोक्षके लिये तथा निज आत्माकी शुद्धिके हेतु नियमसारकी "तात्पर्यवृत्ति" नामक टीका मैं कहूँगा । ४ ।

पुनश्च—

[ श्लोकार्थः—] गुणके धारण करनेवाले गणधरोंसे रचित और श्रुतधरोंकी परम्परासे अच्छी तरह व्यक्त किये गये इस परमागमके अर्थसमूहका कथन करनेमें हम मंदबुद्धि तो कौन ? । ५ ।

तथापि—

[ श्लोकार्थः—] इस समय हमारा मन परमागमके सारकी पुष्ट रुचिसे पुनः पुनः अत्यन्त प्रेरित हो रहा है । [ उस रुचिसे प्रेरित होनेके कारण "तात्पर्यवृत्ति" नामकी यह टीका रची जा रही है । ] । ६ ।

[ श्लोकार्थः—] सूत्रकारने पहले पाँच अस्तिकाय, छह द्रव्य, सात तत्त्व और नव पदार्थ तथा प्रत्याख्यानादि सत्क्रियाका कथन किया है ( अर्थात् भगवान् कुन्दकुन्दाचार्यदेवने इस शास्त्रमें प्रथम पाँच अस्तिकाय आदि और पश्चात् प्रत्याख्यानादि सत्क्रियाका कथन किया है ) । ७ ।

अलमलमतिविस्तरेण । स्वस्ति साक्षादस्मै विवरणाय ।

अथ सूत्रावतारः—

णमिऊण जिणं वीरं अणंतवरणाणदंसणसहावं ।
वोच्छामि णियमसारं केवलिसुदकेवलीभणिदं ॥ १ ॥

नत्वा जिनं वीरं अनन्तवरज्ञानदर्शनस्वभावम् ।
वक्ष्यामि नियमसारं केवलिश्रुतकेवलिभणितम् ॥ १ ॥

अथात्र जिनं नत्वेत्यनेन शास्त्रस्यादावसाधारणं मङ्गलमभिहितम् । नत्वेत्यादिअनेक-जन्माटवीप्रापणहेतून् समस्तमोहरागद्वेषादीन् जयतीति जिनः । वीरो विक्रान्तः, वीरयते शूरयते विक्रामति कर्मारातीन् विजयत इति वीरः—श्रीवर्द्धमान-सन्मतिनाथ-महतिमहावीराभिधानैः

---

अति विस्तारसे बस होओ, बस होओ । साक्षात् यह विवरण जयवन्त वर्तो ।

अब ( श्रीमद्‌भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवविरचित ) गाथासूत्रका अवतरण किया जाता है:—

गाथा १

**अन्वयार्थः**—[ अनन्तवरज्ञानदर्शनस्वभावं ] अनंत और उत्कृष्ट ज्ञानदर्शन जिनका स्वभाव है ऐसे (–केवलज्ञानी और केवलदर्शनी ) [ जिनं वीरं ] जिन वीरको [ नत्वा ] नमन करके [ केवलिश्रुतकेवलिभणितं ] केवली तथा श्रुतकेवलियोंका कहा हुआ [ नियमसारं ] नियमसार [ वक्ष्यामि ] मैं कहूँगा ।

**टीकाः**—यहाँ "जिनं नत्वा" इस गाथासे शास्त्रके आदिमें असाधारण मंगल कहा है ।

"नत्वा" इत्यादि पदोंका तात्पर्य कहा जाता है:—

अनेक जन्मरूप अटवीको प्राप्त करानेके हेतुभूत समस्त मोहरागद्वेषादिकको जो जीत लेता है वह "जिन" है । "वीर" अर्थात् विक्रांत (–पराक्रमी ); वीरता प्रगट करे, शौर्य प्रगट करे, विक्रम ( पराक्रम ) दर्शाये, कर्मशत्रुओं पर विजय प्राप्त करे, वह "वीर" है । ऐसे वीरको—जो कि श्री वर्द्धमान, श्री सन्मतिनाथ, श्री अतिवीर तथा

---

नमकर अनंतोत्कृष्ट दर्शन-ज्ञानमय जिन वीरको ।
कहुँ नियमसार सु केवली श्रुतकेवली परिकथितको ॥ १ ॥

सनाथः परमेश्वरो महादेवाधिदेवः पश्चिमतीर्थनाथः त्रिभुवनसचराचरद्रव्यगतिपर्य्यायोक्तसमयपरिच्छित्तिसमर्थसकलविमलकेवलज्ञानदर्शनाभ्यां युक्तो यस्तं प्रणम्य वक्ष्यामि कथयामीत्यर्थः। कं, नियमसारम्। नियमशब्दस्तावत् सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रेषु वर्तते, नियमसार इत्यनेन शुद्धरत्नत्रयस्वरूपमुक्तम्। किंविशिष्टं, केवलिश्रुतकेवलिभणितं—केवलिनः सकलप्रत्यक्षज्ञानधराः, श्रुतकेवलिनः सकलद्रव्यश्रुतधरास्तैः केवलिभिः श्रुतकेवलिभिश्च भणितं—सकलभव्यनिकुरम्बहितकरं नियमसाराभिधानं परमागमं वक्ष्यामीति विशिष्टेष्टदेवतास्तवनानंतरं सूत्रकृता पूर्वसूरिणा श्रीकुन्दकुन्दाचार्यदेवगुरुणाप्रतिज्ञातम्। इति सर्वपदानां तात्पर्य्यमुक्तम्।

( मालिनी )

जयति जगति वीरः शुद्धभावास्तमारः
त्रिभुवनजनपूज्यः पूर्णबोधैकराज्यः।
नतदिविजसमाजः प्रास्तजन्मद्रुबीजः
समवसृतिनिवासः केवलश्रीनिवासः॥ ८ ॥

श्री महावीर—इन नामोंसे युक्त हैं, जो परमेश्वर हैं, महादेवाधिदेव हैं, अन्तिम तीर्थनाथ हैं, जो तीन भुवनके, सचराचर, द्रव्य–गुण–पर्यायसे कहे जानेवाले समयको ( समस्त द्रव्योंको ) जानने–देखनेमें समर्थ ऐसे सकलविमल (–सर्वथा निर्मल ) केवलज्ञानदर्शनसे संयुक्त हैं उन्हें—नमन करके कहता हूँ। क्या कहता हूँ ? "नियमसार" कहता हूँ। "नियम" शब्द प्रथम तो, सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रके लिये है। "नियमसार" ( "नियमका सार" ) ऐसा कहकर शुद्ध रत्नत्रयका स्वरूप कहा है। कैसा है वह ? केवलियों तथा श्रुतकेवलियोंने कहा हुआ है। "केवली" वे सकलप्रत्यक्ष ज्ञानके धारण करनेवाले और 'श्रुतकेवली' वे सकल द्रव्यश्रुतके धारण करनेवाले; ऐसे केवलियों तथा श्रुतकेवलियोंने कहा हुआ, सकल भव्यसमूहको हितकर, "नियमसार" नामका परमागम मैं कहता हूँ। इसप्रकार विशिष्ट इष्टदेवताका स्तवन करके, फिर सूत्रकार पूर्वाचार्य श्री कुन्दकुन्दाचार्यदेवगुरुने प्रतिज्ञा की।

—इसप्रकार सर्व पदोंका तात्पर्य कहा गया।

[ अब, पहली गाथाकी टीका पूर्ण करते हुए टीकाकार मुनिराज श्री पद्मप्रभमलधारिदेव श्लोक कहते हैं : ]

मग्गो मग्गफलं ति य दुविहं जिणसासणे समक्खादं ।
मग्गो मोक्खउवायो तस्स फलं होइ णिव्वाणं ॥ २ ॥

मार्गो मार्गफलमिति च द्विविधं जिनशासने समाख्यातम् ।
मार्गो मोक्षोपायः तस्य फलं भवति निर्वाणम् ॥ २ ॥

मोक्षमार्गतत्फलस्वरूपनिरूपणोपन्यासोऽयम् । 'सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः' इति वचनात्, मार्गस्तावच्छुद्धरत्नत्रयं, मार्गफलमपुनर्भवपुरन्ध्रिकास्थूलभालस्थललीलालंकारतिलकता । द्विविधं किलैवं परमवीतरागसर्वज्ञशासने चतुर्थज्ञानधारिभिः पूर्वसूरिभिः समाख्यातम् ।

---

[ श्लोकार्थः—] शुद्धभाव द्वारा *मारका ( कामका ) जिन्होंने नाश किया है, तीन भुवनके जनोंको जो पूज्य हैं, पूर्ण ज्ञान जिनका एक राज्य है, देवोंका समाज जिन्हें नमन करता है, जन्मवृक्षका बीज जिन्होंने नष्ट किया है, समवसरणमें जिनका निवास है और केवलश्री (–केवलज्ञानदर्शनरूपी लक्ष्मी ) जिनमें वास करती है, वे वीर जगतमें जयवंत वर्तते हैं । ८ ।

गाथा २

अन्वयार्थः—[ मार्गः मार्गफलम् ] मार्ग और मार्गफल [ इति च द्विविधं ] ऐसे दो प्रकारका [ जिनशासने ] जिन शासनमें [ समाख्यातम् ] कथन किया गया है; [ मार्गः मोक्षोपायः ] मार्ग मोक्षोपाय है और [ तस्य फलं ] उसका फल [ निर्वाणं भवति ] निर्वाण है ।

टीकाः—यह, मोक्षमार्ग और उसके फलके स्वरूपनिरूपणकी सूचना (–उन दोनोंके स्वरूपके निरूपणकी प्रस्तावना ) है ।

"सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः ( सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र मोक्षमार्ग है )" ऐसा ( शास्त्रका ) वचन होनेसे, मार्ग तो शुद्धरत्नत्रय है और मार्गफल मुक्तिरूपी रमणीके विशाल भालप्रदेशमें शोभा–अलंकाररूप तिलकपना है ( अर्थात् मार्गफल मुक्तिरूपी रमणीको वरण करना है ) । इसप्रकार वास्तवमें ( मार्ग

* मार = ( १ ) कामदेव; ( २ ) हिंसा; ( ३ ) मरण ।

है मार्गका अरु मार्ग-फलका कथन जिन-शासन विषें ।
है मार्ग मोक्षउपाय अरु निर्वाण उसका फल कहें ॥ २ ॥

परमनिरपेक्षतया निजपरमात्मतत्त्वसम्यक्श्रद्धानपरिज्ञानानुष्ठानशुद्धरत्नत्रयात्मकमार्गो मोक्षोपायः तस्य शुद्धरत्नत्रयस्य फलं स्वात्मोपलब्धिरिति ।

( पृथ्वी )

क्वचिद्व्रजति कामिनीरतिसमुत्थसौख्यं जनः
क्वचिद्द्रविणरक्षणे मतिमिमां च चक्रे पुनः ।
क्वचिज्जिनवरस्य मार्गमुपलभ्य यः पंडितो
निजात्मनि रतो भवेद्व्रजति मुक्तिमेतां हि सः ।। ९ ।।

**णियमेण य जं कज्जं तण्णियमं णाणदंसणचरित्तं ।**
**विवरीयपरिहरत्थं भणिदं खलु सारमिदि वयणं ।। ३ ।।**

और मार्गफल ऐसा ) दो प्रकारका, चतुर्थज्ञानधारी (-मन:पर्ययज्ञानके धारण करनेवाले ) पूर्वाचार्योंने परमवीतराग सर्वज्ञके शासनमें कथन किया है। निज परमात्मतत्त्वके सम्यक्श्रद्धान-ज्ञान-अनुष्ठानरूप *शुद्धरत्नत्रयात्मक मार्ग परम निरपेक्ष होनेसे मोक्षका उपाय है और उस शुद्धरत्नत्रयका फल स्वात्मोपलब्धि (-निज शुद्ध आत्माकी प्राप्ति ) है ।

[ अब दूसरी गाथाकी टीका पूर्ण करते हुए टीकाकार मुनिराज श्लोक कहते हैं : ]

[ श्लोकार्थ: — ] मनुष्य कभी कामिनीके प्रति रतिसे उत्पन्न होनेवाले सुखकी ओर गति करता है और फिर कभी धनरक्षाकी बुद्धि करता है । जो पण्डित कभी जिनवरके मार्गको प्राप्त करके निज आत्मामें रत हो जाते हैं, वे वास्तवमें इस मुक्तिको प्राप्त होते हैं । ९ ।

* शुद्धरत्नत्रय अर्थात् निज परमात्मतत्त्वकी सम्यक् श्रद्धा, उसका सम्यक् ज्ञान और उसका सम्यक् आचरण परकी तथा भेदोंकी लेश भी अपेक्षा रहित होनेसे वह शुद्धरत्नत्रय मोक्षका उपाय है; उस शुद्धरत्नत्रयका फल शुद्ध आत्माकी पूर्ण प्राप्ति अर्थात् मोक्ष है ।

**जो नियमसे कर्तव्य दर्शन-ज्ञान-व्रत यह नियम है ।**
**यह सार पद विपरीतके परिहार हित परिकथित है ।। ३ ।।**

नियमेन च यत्कार्यं स नियमो ज्ञानदर्शनचारित्रम् ।
विपरीतपरिहारार्थं भणितं खलु सारमिति वचनम् ।। ३ ।।

अत्र नियमशब्दस्य सारत्वप्रतिपादनद्वारेण स्वभावरत्नत्रयस्वरूपमुक्तम् । यः सहजपरमपारिणामिकभावस्थितः स्वभावानन्तचतुष्टयात्मकः शुद्धज्ञानचेतनापरिणामः स नियमः । नियमेन च निश्चयेन यत्कार्यं प्रयोजनस्वरूपं ज्ञानदर्शनचारित्रम् । ज्ञानं तावत् तेषु त्रिषु परद्रव्यनिरवलंबत्वेन निःशेषतान्तर्मुखयोगशक्तेः सकाशात् निजपरमतत्त्वपरिज्ञानम् उपादेयं भवति । दर्शनमपि

---

गाथा ३

अन्वयार्थः—[ सः नियमः ] नियम अर्थात् [ नियमेन च ] नियमसे ( निश्चित ) [ यत् कार्यं ] जो करने योग्य हो वह अर्थात् [ ज्ञानदर्शनचारित्रम् ] ज्ञानदर्शनचारित्र । [ विपरीतपरिहारार्थं ] विपरीतके परिहार हेतुसे ( ज्ञानदर्शनचारित्रसे विरुद्ध भावोंका त्याग करनेके लिये ) [ खलु ] वास्तवमें [ सारम् इति वचनम् ] "सार" ऐसा वचन [ भणितम् ] कहा है ।

टीकाः—यहाँ ( इस गाथामें ), "नियम" शब्दको "सार" शब्द क्यों लगाया है उसके प्रतिपादन द्वारा स्वभावरत्नत्रयका स्वरूप कहा है ।

जो सहज [1]परम पारिणामिक भावसे स्थित, स्वभाव-अनन्तचतुष्टयात्मक [2]शुद्धज्ञानचेतनापरिणाम सो [3]नियम (–कारणनियम ) है । नियम (–कार्यनियम ) अर्थात् निश्चयसे ( निश्चित ) जो करने योग्य—प्रयोजनस्वरूप—हो वह अर्थात्

---

१–इस परम पारिणामिक भावमें "पारिणामिक" शब्द होने पर भी वह उत्पादव्ययरूप परिणामको सूचित करनेके लिये नहीं है तथा पर्यायार्थिकनयका विषय नहीं है; यह परम पारिणामिक भाव तो उत्पादव्ययनिरपेक्ष एकरूप है और द्रव्यार्थिकनयका विषय है । [ विशेषके लिये हिन्दी समयसार गा० ३२०, पृ० ४२३ पर श्री जयसेनाचार्यदेवकी संस्कृत टीका और बृहद् द्रव्यसंग्रह गाथा १३ की टीका, ३४–३५ पृष्ठ देखो । ]

२–इस शुद्धज्ञानचेतनापरिणाममें "परिणाम" शब्द होने पर भी वह उत्पादव्ययरूप परिणामको सूचित करनेके लिये नहीं है और पर्यायार्थिक नयका विषय नहीं है; यह शुद्धज्ञानचेतनापरिणाम तो उत्पादव्ययनिरपेक्ष एकरूप है और द्रव्यार्थिक नयका विषय है ।

३–यह नियम सो कारणनियम है, क्योंकि वह सम्यग्ज्ञानदर्शनचारित्ररूप कार्यनियमका कारण है । [ कारणनियमके आश्रयसे कार्यनियम प्रगट होता है । ]

